प्रकाशक :

साहित्य भवन लिमिटेड,

प्रयाग ।

प्रथम संस्करण, १९४९

मूल्य १॥)

मुद्रक :

जगतनारायण लाल,

हिन्दी साहित्य प्रेस, प्रयाग ।

# परिचय

डा० रामकुमार वर्मा की जन्म-भूमि मध्यप्रदेश है। आपके पिता श्री लक्ष्मीप्रसाद जी वर्मा, एक उच्च पद पर सरकारी कर्मचारी थे। उन्हें अपने कार्य-निरीक्षण के लिए मध्यप्रदेश के कोने-कोने में जाना पड़ता था, इसलिए कुमार की शिक्षा भिन्न-भिन्न स्थानों में और मराठी से प्रारम्भ हुई। आपको हिन्दी की प्रारम्भिक शिक्षा देने का श्रेय माता राजरानी देवी को है, जो उस समय की हिन्दी कवयित्रियों में विशेष स्थान रखती थीं।

कुमार में प्रारम्भ से ही प्रतिभा के स्पष्ट चिह्न दिखाई देते थे। ये अपनी कक्षा में सदैव प्रथम आया करते थे। पठन-पाठन के साथ-साथ आप शाला के अन्य कार्यों में भी काफ़ी सहयोग देते थे। अभिनेता बनने की आपकी बड़ी प्रबल इच्छा थी। आपने अपने विद्यार्थी जीवन में कई नाटकों में एक सफल अभिनेता का कार्य भी किया है। मालूम होता है, इसी कारण वर्माजी के नाटकों में पूर्णरूप से स्वाभाविकता है; क्योंकि अभिनेता नाट्य-कला की विशेषताओं से भलीभाँति परिचित रहता है।

आप सन् १९२२ में 'इन्ट्रेन्स क्लास' में पहुँचे। इसी समय प्रबल वेग से असहयोग की आँधी उठी और आप राष्ट्र-सेवा में हाथ बँटाने लगे तथा एक राष्ट्रीय कार्यकर्त्ता के रूप में जनता के सम्मुख आये।

इसके बाद वर्माजी ने फिर अध्ययन प्रारम्भ किया और सब परीक्षाओं में सफलता प्राप्त करते हुए, प्रयाग विश्वविद्यालय से हिन्दी लेकर एम० ए० हो गए। आप एम० ए० में सर्वप्रथम आये थे। वर्माजी आजकल प्रयाग विश्वविद्यालय में हिन्दी के रीडर हैं। आपको नागपुर

विश्वविद्यालय की ओर से 'हिन्दी-साहित्य का आलोचनात्मक इतिहास' पर 'डाक्टरेट' दी गयी है।

वर्माजी हिन्दी के सुप्रसिद्ध कवि, एकांकी नाटक-लेखक और आलोचक हैं। 'चित्र-रेखा' नामक काव्य-संग्रह पर आपको २०००) का देव पुरस्कार मिल चुका है और 'चन्द्र-किरण' पर आप चक्रधर-पुरस्कार प्राप्त कर चुके हैं। आपको एकांकी नाटकों के संग्रह 'सप्त किरण' पर अखिल भारतीय साहित्य सम्मेलन द्वारा रत्न-कुमारी पुरस्कार भी प्राप्त हो चुका है।

---

# प्रस्तावना

नाटक—

भारतीय काव्य के आचार्यों ने काव्य को दृश्य और श्रव्य दो भागों में विभक्त किया है। साहित्य-क्षेत्र में श्रव्य-काव्य और दृश्य-काव्य दोनों का महत्त्वपूर्ण स्थान है। परन्तु श्रव्य-काव्य की अपेक्षा दृश्य-काव्य के श्रेष्ठ होने का यह कारण तो है ही कि जहाँ श्रव्य-काव्य केवल कानों द्वारा आनन्द-रस का उद्रेक करता है, वहाँ दृश्य-काव्य कानों और आँखों दोनों मार्गों द्वारा। नाटक दृश्य-काव्य है। नाटक में किसी एक चरित्र के उत्थान-पतन का सम्पूर्ण-चित्रण रहता है, जो भिन्न-भिन्न नटों द्वारा प्रदर्शित किया जाता है। नाटक में अभिनय करने वाला किसी अन्य व्यक्ति का रूप धारण कर, उसके अनुसार आचरण करता है, इसलिए नाटक को रूपक की संज्ञा भी दी गई है। भारतवर्ष में नाट्य-शास्त्र पर सबसे पहला ग्रन्थ भरत-मुनि का मिलता है। भरत-मुनि ने नाटक को 'रूपक' कहा है और उसके दो विभाग 'रूपक' और 'उपरूपक' किये हैं। रूपक के दस और उपरूपक के अठारह भेद हैं। उन्होंने नाटक के प्रधान अंग तीन माने हैं—वस्तु (कथा), नेता (नाटक का नायक) और रस। नाटक पर इन तीन बातों पर पूर्णरूप से ध्यान जाता है और जिस प्रकार महाकाव्य तथा उपन्यास के नायक के चरित्र-विकास करने के लिए कितने ही उपनायकों, घटनाओं और परिस्थितियों की सृष्टि आवश्यक हो जाती है, वही बातें सफल नाटक की सृष्टि के लिए भी आवश्यक हो जाती हैं।

एकांकी नाटक—

एकांकी नाटकों का अनेकांकी नाटक से केवल उतना ही सम्बन्ध है;

जितना लघु आख्यायिका का उपन्यास से। जिस प्रकार आख्यायिका कथा-क्रम में उपन्यास से सम्बन्धित रहते हुए भी, अपना एक अलग अस्तित्व रखती है और उसकी कथा-वास्तु, शैली और चरम-सीमा (Climax) अपनी निजी होती है, उसी प्रकार एकांकी नाटक मूल में नाट्य-क्रम से सम्बन्धित रहकर भी अपनी एक विशेष सत्ता रखते हैं। यदि सूक्ष्मतापूर्वक एकांकी नाटक का शास्त्रीय विवेचन किया जावे, तो अनेकांकी नाटकों से नाम-मात्र को ही सम्बन्ध दिखाई देगा। कई विद्वान तो एकांकी नाटकों का अनेकांकी नाटकों से कोई सम्बन्ध ही स्वीकार नहीं करते। एकांकी नाटकों को साहित्य का एकदम स्वतन्त्र अंग मानते हैं। पं० सद्गुरुशरण अवस्थी का कहना है—"एकांकी नाटक अनेकांकी नाटक का न तो संक्षिप्त संस्करण है और न उसका एक अंक। वह बलि को छलनेवाला बावन अँगुल का मनुष्य नहीं और न चक्रसुदर्शन सहित विष्णु का हाथ है। वह न किसी का लघु-संस्करण है और न किसी का खण्ड-अवतार। वह अपनी निजी सत्ता रखनेवाला साहित्य का एक अंग है। उसके अपनी निजी आत्मा है और उस आत्मा के व्यक्तीकरण का उसका निजी ढंग है।"

एकांकी नाटक का एक सुनिश्चित और सुकल्पित लक्ष्य होता है। उसमें केवल एक ही घटना, परिस्थिति अथवा समस्या प्रबल होती है। कार्य-कारण से उद्भूत घटनावली अथवा कोई गौण परिस्थिति अथवा समस्या के समावेश का उसमें नाममात्र को भी स्थान नहीं है। एक समस्या एकांकी नाटक स्वयं केन्द्रीभूत आकर्षण है। उसमें सर्वत्र उत्कर्षता निर्भर रहती है। वर्णन-बाहुल्य, लम्बे-लम्बे कथोपकथन और विश्लेषण-[illegible] उसके लिए घातक है। कुशल-एकांकी नाटककार जीवन की समग्रता में से एक भाग को चुनकर अपने रेखा-चित्र द्वारा उसे ऐसा प्रस्तुत [illegible] है कि [illegible] के समस्त आकर्षण को एक साथ संकेत कर देने की शक्ति उसमें आ जाती है। यह [illegible] में भी

एक झलक दिखाकर पूरे जीवन का आभास करा देता है। एकांकी नाटकों की इसी विशेषता को स्वयं डा० रामकुमार वर्मा ने दूसरे शब्दों में इस प्रकार व्यक्त किया है—"एकांकी नाटकों में एक ही घटना होती है, और वह घटना नाटकीय कौशल से ही कौतूहल का संचय करते हुए चरम सीमा तक पहुँचती है। उसमें कोई अप्रधान प्रसंग नहीं रहता। एक-एक वाक्य और एक-एक शब्द प्राण की तरह आवश्यक रहते हैं। पात्र चार या पाँच ही होते हैं, जिनका सम्बन्ध नाटक की घटना से सम्पूर्णतया संबद्ध रहता है। वहाँ केवल मनोरंजन के लिए अनावश्यक पात्र की गुंजाइश नहीं। प्रत्येक व्यक्ति को रूप-रेखा पत्थर पर खिंची हुई रेखा की भाँति स्पष्ट और गहरी होती है। विस्तार के अभाव में प्रत्येक घटना कली की भाँति खिलकर पुष्प को भाँति विकसित हो उठती है। उसमें लता की भाँति फैलने की उच्छृङ्खलता नहीं। घटना के प्रत्येक भाग का सम्बन्ध मनुष्य-शरीर के हाथ-पैरों के समान है, जिसमें अनुपात विशेष से रचना होकर सौन्दर्य की सृष्टि होती है। कथा-वस्तु भो स्पष्ट और कौतूहल से युक्त रहतो है, और उसमें वर्णनात्मक की अपेक्षा अभिनयात्मक तत्व की प्रधानता रहती है। उसमें विस्तार के लिए अवकाश ही नहीं।"

एकांकी नाटकों के लिए विषय का कोई बन्धन नहीं है। केवल विषय को प्रस्तुत करने के ढंग का बन्धन है। कुशल एकांकी नाटककार साधारण से साधारण विषय को लेकर उसमें अपने रचना-कौशल से जीवन ला सकता है। सभी विषय समान रूप से एकांकी नाटक की सीमा में आ सकते हैं।

## हिन्दी में एकांकी नाटकों की उत्पत्ति

हिन्दी साहित्य में एकांकी नाटकों को सृष्टि अभी थोड़े दिन पहले से ही होने लगो है। कई विद्वानों का ऐसा कहना है कि अंग्रेजी साहित्य के संसर्ग से एकांकी नाटक हिन्दी में आये, जो बहुत अंशों में सत्य भी है।

विलायत में एकांकी नाटकों की उत्पत्ति श्री जैनेन्द्रकुमार के शब्दों में इस प्रकार हुई—"विलायती जीवन औद्योगिक स्पर्द्धा के कारण बहुत जटिल हो चला। अवकाश का बड़ा अभाव हुआ, वक्त की कीमत बढ़ गई। जीवन में तीखे रस की चाह हुई और मालूम हुआ कि तीन-चार घंटे में जो नाटक देखा है, उतनी ही कुछ तबियत से तेज़ी हमको एक घंटे में क्यों न मिल जानी चाहिए। बुद्धि चपल और व्यस्त थी। पुराने मान टूट रहे थे। ऐसी हालत में एकांकी नाटक उदय में आया। पुरानी चाल का पूरा नाटक कौन बैठा देखता रहे? यह विलायती जीवन की आवश्यकता थी। गाड़ी से मोटर और मोटर से वे हवाई जहाज़ में आ गए थे। चारों तरफ से तेज़ी उन पर सवार थी। तब स्वभावतः तीन अंक का नाटक और थकाऊ लगने लगा। उसके लिए धीरज ज़रूरी होता था। पर धीरज को वहाँ समय कहाँ था। जी हुआ कि एक अंक हो, जल्दी-जल्दी दृश्य बदले, तबियत झट-झट झकोरे खाय। क्लाइमेक्स तक पहुँचने के लिए बहुत काल तक अटकना न पड़े। ऐसा लगे कि हर मोड़ पर क्लाइमेक्स है। विलायती जीवन की इस माँग और लाचारी में से एकांकी को उदय मिला।" परन्तु हिन्दी साहित्य के लिए यह बात चरितार्थ नहीं होती। हिन्दी साहित्य में तो एकांकी नाटकों की उत्पत्ति उनकी अनिवार्यता के कारण ही हुई है। जिस प्रेरणा के परिणाम-स्वरूप उपन्यास के साथ लघु आख्यायिका का आविर्भाव हुआ; उसी प्रेरणा के परिणाम-स्वरूप अनेकांकी नाटकों के साथ एकांकी नाटकों का जन्म हुआ है। आज न केवल हिन्दी साहित्य बल्कि विश्व-साहित्य ही व्यर्थ के विस्तार से दूर हो, मनोवैज्ञानिक और बौद्धिक उत्कर्ष की ओर तेज़ी से अग्रसर हो रहा है। जिस प्रकार आख्यायिका बहुत ही परिमित शब्दों में सधे हुए ढंग से संक्षिप्त लिखी जाने लगी है, उसी प्रकार साहित्य के सभी अंग अभिव्यक्ति की उसी शैली की ओर उन्मुख हैं। युग की विशेषता से साहित्य कब अछूता रह सकता? हिन्दी में एकांकी नाटकों की उत्पत्ति का

कारण युग की यही विशेषता है और कुछ नहीं। कई लोगों का ऐसा कथन है कि भारतवर्ष में एकांकी नाटक लिखे ही नहीं जाते थे। यह सत्य नहीं मालूम पड़ता। आज एकांकी नाटकों का जो स्वरूप है, वह भले ही पहले न रहा हो। परन्तु ऐसी बात नहीं है कि भारत में एकांकी नाटकों का अस्तित्व ही न रहा हो। 'साहित्य दर्पण' में नाटक के अनेक भेदों पर प्रकाश डाला गया है। 'भाण' में एक अंक और एक ही पात्र होता था। 'व्यायोग' में तो एक अंक में एक ही दिन का वृत्तांत रहता था और उसके सब पात्र पुरुष होते थे। 'वीथी' में एक ही दो पात्र होते थे। 'गोष्ठी' में एक अंक के अन्दर नौ या दस पुरुषों तथा पाँच-छः स्त्रियों का ही व्यापार रहता था। उपर्युक्त विभागों से ज्ञात होता है कि हमारे यहाँ कई प्रकार के एकांकी नाटक लिखे जाते थे।

## हिन्दी साहित्य में एकांकी नाटकों की प्रगति

हिन्दी साहित्य में नाटकों के जन्मदाता भारतेन्दु हरिश्चन्द्र माने जाते हैं। भारतेन्दु बाबू की 'चन्द्रावली' नाटिका एकांकी नाटक की श्रेणी में आ सकती है। जयशंकर प्रसाद का 'एक घूँट' तो एक सफल एकांकी है ही। स्वर्गीय बद्रीनाथ भट्ट ने कई प्रहसन लिखे हैं, जिनमें एकांकी नाटकों की अभिव्यंजना विद्यमान है। पंडित बेचन शर्मा उग्र का एकांकी प्रहसन सन् १६२३ में 'आज' में प्रकाशित हुआ था 'इन्द्रधनुष' और 'चार बेचारे' नाम से आपके एकांकी नाटकों के संग्रह प्रकाशित हो चुके हैं। डा० रामकुमार वर्मा के 'पृथ्वीराज की आँखें', 'रेशमी टाई', चारुमित्रा, सप्तकिरण, श्री भुवनेश्वर का 'कारवाँ' पं० गणेशप्रसाद द्विवेदी की 'सुहाग बिन्दी', सेठ गोविन्ददास की 'सप्त रश्मि', श्री उदयशंकर भट्ट के 'अभिनव एकांकी नाटक', श्री जनार्दनराय की 'आधी रात', 'निर्मल' जी की 'हजामत' तथा अश्क जी के 'चरवाहे' आदि कई संग्रह ग्रन्थ मुख्य हैं। इन लेखकों के अतिरिक्त सर्वश्री गोविन्दवल्लभ पन्त, जैनेन्द्र-

कुमार, उपेन्द्रनाथ अश्क, अज्ञेय, चन्द्रगुप्त विद्यालंकार, सत्येन्द्र, विष्णु प्रभाकर आदि ने भी समय-समय पर हिन्दी की मासिक पत्रिकाओं में सुन्दर एकांकी नाटक लिखे। यह देखते हुए निश्चित रूप से कहा जा सकता है कि हिन्दी में एकांकी नाटकों का भविष्य अत्यन्त उज्ज्वल है।

### श्री रामकुमार वर्मा के एकांकी नाटकों की रूपरेखा

कविता के अतिरिक्त श्री रामकुमार वर्मा एकांकी नाटकों की रचना में भी कृत-कार्य हुए हैं। इसमें कोई सन्देह नहीं कि इस क्षेत्र में उन पर शा, इब्सन, मेटरलिंक आदि का विशेष प्रभाव पड़ा है, किन्तु अपने मनोवेगों की अभिव्यक्ति में वे सर्वथा मौलिक और भारतीय रहे हैं। 'बादल की मृत्यु' शीर्षक एकांकी नाटक में उनकी एकांकी नाटक विषयक प्रेरणा स्पष्ट रूप से लक्षित हुई है। यही उनका प्रथम एकांकी नाटक था जो सर्वप्रथम मासिक 'विश्वमित्र' में प्रकाशित हुआ था—इसमें कल्पना-जनित परिस्थिति प्रकृति के क्षेत्र में, कविता की व्यंजनापूर्ण शैली में गद्य का परिधान लेकर अवतरित हुई है। इसके बाद वर्माजी ने क्रमशः 'दस मिनट', 'नहीं का रहस्य', 'पृथ्वीराज की आँखें' 'चम्पक' और 'एक्ट्रेस' आदि नाटकों की रचना की। इन सभी नाटकों में मनोवैज्ञानिक संघर्षों का जितना सूक्ष्म चित्रण किया गया है, उतना, समष्टि-रूप से हिन्दी में एक नये दृष्टि-कोण का प्रादुर्भाव कर सका है। निराशा-जनक परिस्थितियों के चित्रण में वर्माजी सिद्धहस्त हैं और उनके अधिकांश नाटक दुखान्त होकर जीवन की एक चिरन्तन और सर्वकालीन करुणा के अश्रुकणों से अभिषिक्त हैं। इसके बाद 'अठारह जुलाई की शाम', 'रेशमी टाई', 'पुरुष या स्त्री'—नाटकों का रचना में वर्माजी ऐसे आदर्शवादी कलाकार के रूप में आये हैं, जिससे, उनके सांस्कृतिक एवं साहित्यिक उद्देश्य की चरम-भावना स्पष्टतया दृष्टिगोचर होती है। वे कलुष के भीतर से पवित्रता, दैन्य के भीतर से शालीनता, वासना के

भीतर से आत्म-संयम एवं क्षुद्रता के भीतर से महानता का अन्वेषण करने में समर्थ हुए हैं—और यह सब उन्होंने पात्रों और परिस्थितियों के संघर्ष से स्वाभाविक रूप में प्रस्तुत किया है। सम्वाद एवं कौतूहल से चरम सीमा तक की प्रगति और परिस्थिति एवं शाब्दिक व्यंजना की सृष्टि से पात्रों की नैसर्गिक तथा स्वभावजन्य अनुभूति ज्ञात होती है। अपने आदर्शवाद में वर्माजी, अपने देश और अपनी संस्कृति के प्रतिनिधि ज्ञात होते हैं। यदि उनकी रचनाओं का अनुवाद विदेशी भाषा में हो तो पाठक उन्हें पढ़कर अनायास ही कह सकेगा कि रामकुमार पूर्व का लेखक है। ऐसा ज्ञात होता है कि जो दृष्टिकोण स्वर्गीय प्रेमचंद के उपन्यास के क्षेत्र में था, वही दृष्टिकोण वर्माजी का एकांकी नाटकों के क्षेत्र में है। अन्तर यह है कि प्रेमचंद ने भारतवर्ष के ग्रामीणों के हृदय में प्रवेश कर उनके सरल और स्वाभाविक मनोवेगों का चित्रांकन, भाषा की अत्यन्त प्रभावमयी लेखनी से किया है और वर्माजी ने शिक्षित और नागरिक जन-समुदाय की परिस्थतियों एवं संघर्षशील भावनाओं में पैठकर जीवन का चित्रण काव्य को सरस और शृंगारपूर्ण शैली में स्वाभाविक ढंग से प्रस्तुत किया है। प्रेमचन्दजी का चित्रण प्रकृत और जीवन के विभिन्न अंगों के ठोस निरीक्षण का परिणाम है और वर्मांजी का चित्रण जीवन से उद्भूत एक अपार्थिव दृष्टिकोण को लेकर कल्पना के सजीले रंगों के साथ उपस्थित किया गया है। प्रेमचन्द में जहाँ वास्तविकता की विपुल राशि, कथा भाग के अंग-अंग में बिखरी हुई है—वहाँ रामकुमार के चित्रण में जीवन का जागता हुआ रूप, कल्पना का सहारा लेकर संयत ढंग से एक निश्चित निष्कर्ष की ओर प्रेरित किया गया है। आदर्शवाद दोनों का लक्ष्य है और दोनों ने ही सफलतापूर्वक अपने उद्देश्य की प्राप्ति की है। इतना अवश्य कहा जा सकता है कि रामकुमार के चरित्र-निर्माण में स्वाभाविक सौन्दर्य और कलात्मक आकर्षण होते हुए भी इतनी प्रौढ़ता नहीं है जितनी प्रेमचन्द में पाई जाती है।

जानती। प्रभातकुमारी अपनी दीनता में छोटी होकर केवल 'प्रभा' रह जाती है किन्तु नाटककार उसकी हीनता में गौरव की सृष्टि करता है और किन परिस्थितियों में वह मन्दार की जल-राशि में अपना उत्सर्ग करती है। जहाँ नैसर्गिक सुन्दरता का पतन होता है वहाँ प्रभा की सुन्दरता का भी पतन हुआ है। इन कौतूहलपूर्ण परिस्थितियों के निर्माण करने में रामकुमार की प्रतिभा कितना शक्तिशाली रूप लेकर आई है, यह एक मर्मज्ञ आलोचक से पूछा जा सकता है। '१८ जुलाई की शाम' में उषा, अशोक की भौतिक प्रेरणाओं से संचालित होकर, 'मल्टीकलर्ड कोटन' के इन्द्रधनुप का स्वप्न देखकर भी किस प्रकार सात्विक पथ की ओर अग्रसर हुई है यह मनोवैज्ञानिक रूप से उपस्थित कर रामकुमार ने जैसे काले बादल के भीतर इन्द्रधनुप की सृष्टि की है, नर्क के क्रोड़ में जैसे स्वर्ग बसा दिया है। इस प्रकार वर्माजी के अन्य नाटकों के कथा-वस्तु का विश्लेपण कर यह स्पष्ट रूप से कहा जा सकता है कि ये नाटक जहाँ एक ओर सिद्धान्तवाद को पुष्टि करते हैं, दूसरी ओर उनके विकास में घटनाओं और परिस्थितियों की अत्यन्त आकर्पक और कौतूहलपूर्ण अवतारणा भी की गई है। परिमित स्थान में घटनाओं के उत्थान और पतन की स्वाभाविकता का दिग्दर्शन वास्तव में रामकुमार को एकांकी नाटकों का यशस्वी निर्माता सिद्ध करता है।

पात्र-कल्पना में रामकुमार जीवन के उस पहलू को छूना चाहते हैं जिसके द्वारा हृदय का अधिक से अधिक आन्दोलन हो और फलस्वरूप प्रतिक्रिया के रूप में हृदय स्थायी शान्ति प्राप्त कर सके। तूफ़ान के निकल जाने के बाद वायु-मण्डल जितना स्तब्ध और गम्भीर हो जाता है, पात्रों के संघर्प के बाद भी नाटक का वातावरण और पात्रों की प्रकृति अविचला शान्ति-लाभ करती है। घटनाओं के प्रभाव में पात्र अपना विकास स्वयं करते हैं अथवा अपने इतिहास को विकसित रूप में स्पष्ट करते हैं जिससे नाटक में एक गति आती है और कौतूहल संचय

वहाँ वार्तालाप में भाषा की सुरुचि है। वर्माजी के अधिकांश पात्र संभ्रान्त और सुशिक्षित नागरिक हैं और फलस्वरूप उनकी भाषा प्रौढ़ और स्वाभाविक है। इस प्रकार की भाषा में एक सम्बद्धता है जिससे वस्तुक्रम में किसी प्रकार का व्याघात नहीं पड़ सकता। बीच-बीच में हास्य और व्यंग की शक्तियाँ हैं, जिनसे भावना के गम्भीर वातावरण में भी तबियत नहीं ऊब सकती। 'अठारह जुलाई की शाम' में अशोक की रोमेंटिक वाक्य-शैली में चुभते हुए शब्द-समूह परिस्थिति को सुबोध बनाते हुए मनोरंजन की यथेष्ट सामग्री प्रस्तुत करते हैं। 'गद्देदार कुर्सियाँ, जिन पर बैठो तो मालूम हो जैसे किसी की गोद में बैठी हो'—में अशोक की वासनामयी प्रवृत्ति का जितना स्पष्ट उदाहरण है, उतना ही विनोद का भी। 'नहीं का रहस्य' में—प्रो० हरिनारायण जिस समय वर्ड्सवर्थ की कविता पढ़ते हैं समय, जूते में पालिश करने के लिए मोची का प्रवेश एक बड़ी मनोरंजक परिस्थिति उत्पन्न करता है, जिसमें हरिनारायण कहते हैं—'वर्डसवर्थ और मोची। अच्छा संयोग है।' 'रेशमी टाई' में नवीनचंद और उसके नौकर का वार्तालाप क्रोध से निकले हुए हास्य की अच्छी बानगी उपस्थित करता है। 'नारी की परीक्षा' में प्रो० केदार के जवान बनने की भावना ने अनेक हास्यपूर्ण उक्तियों को जन्म दिया है। कुमार का विनोद स्मित हास्य है, अट्टहास नहीं। वे भावना की एक अत्यन्त गहरी चुटकी लेकर एक सधे हुए हास्य की सृष्टि करते हैं। यह हास्य जीवन के अन्तस्तल से उत्पन्न होता है और पानी के बुलबुले की भाँति क्षणिक न होकर, स्थिर और चिर-प्रिय है। हास्य के अतिरिक्त रामकुमार के संवादों में चित्रावली भी है—सत्य का कवितामय रूप चित्रित करने में कुमार की लेखनी जैसे अपना जोड़ नहीं रखती। 'एक्ट्रेस' में जब प्रभा प्रकृति का वर्णन करती है तब परिस्थितियों को उसने कितना आकर्षक रूप दिया है: 'और यह निर्झर। बीस फ़ीट से नीचे गिर रहा है शायद यह बतलाने के लिए

कि सौन्दर्य का भी पतन होता है। जल जैसी कोमल वस्तु को भी संसार के संघर्ष का अनुभव करना पड़ता है।' अन्य स्थान पर प्रकृति का रूप इस प्रकार है—'एक-एक फूल अपने अंग में एक-एक काश्मीर को समेट कर बैठा है। न जाने कहाँ-कहाँ से फूल निकल कर कहते हैं—लो, हमें देखो।' आदि। 'नहीं के रहस्य' में हरिनारायण का कथन है—'पर मैं? मेरे लिए अब संसार में फूल नहीं हैं। हैं भी, तो सब काँटे हो गए हैं। अब मैं एकाकी हूँ। और एकाकी ही रहना चाहता हूँ। केवल स्मृतियों का शव मेरे पास है। उसी को चूमता हूँ, उसी को प्यार करता हूँ। अब जीवन एक अँधेरा प्रदेश है—जहाँ दिन एक महीने का होता है और रात एक वर्ष की।' रामकुमार की भाषा में एक सुरुचि है, साहित्यिक सौन्दर्य है और है एक कलात्मकता। शब्द इस प्रकार चुने हुए हैं मानो एक सुचतुर माली ने सुगन्धित पुष्पों को एकत्रित कर एक माला गूँथ दी हो। इस प्रकार रामकुमार की भाषा में ओज लालित्य और अर्थ-गौरव है।

जहाँ तक 'टेकनीक' का प्रश्न है, रामकुमार के नाटक रंगमंच पर सफलता के साथ अभिनीत हुए हैं। रंगमंच की समस्त अवश्यकताओं की पूर्ति इन नाटकों द्वारा सम्भवतः इसलिए पूर्ण हुई है कि वर्माजी स्वयं अभिनेता और रंगमंच की कठिनाइयों से परिचित हैं। किसी नाटक की सार्थकता, एच० हेमिल्टन के अनुसार—रंगमंच के सहयोग से ही मानी जाती है जिसमें काल की परिमिति, पात्रों के प्रवेश और प्रस्थान एवं कार्य व्यवस्था के सामंजस्य से अपेक्षित है। नाटक की अन्तरात्मा का सहयोग नाटकीय उपादानों से होना ही रंगमंच की आवश्यकता है। जहाँ इन दोनों में विरोध हुआ, वहाँ नाटक रंगमंच के दृष्टिकोण से असफल हो जाता है। रामकुमार ने इन समस्त विधानों का अध्ययन कर अपने नाटकों में प्राण-प्रतिष्ठा की है। एक ही दृश्य में घटनाओं का उत्थान और पतन, कौतूहल-जनक आवेगों का चरम-सीमा में विस्फोट, पात्रों के

मनोविकारों का क्रमिक परिवर्तन और उसकी नियताप्ति एकांकी नाटक में होना अनिवार्य है। 'बादल की मृत्यु' को छोड़कर रामकुमार के अन्य सभी नाटकों में इन आवश्यक नियमो का पालन किया गया है और एकांकी नाटकों के क्षेत्र में यही लेखक की सफलता है।

'रेशमी टाई' के बाद डा० वर्मा ने भारतीय विचार-धारा को दृष्टि में रखते हुए एकाङ्की नाटक-साहित्य में अनेक प्रयोग किए हैं। उन्होंने ऐसे आदर्शवाद की प्रतिष्ठा की है, जो जीवन की व्यावहारिकता से ओत-प्रोत होकर नैतिक दृष्टि से जनता के लिए कल्याणकारी है। सांस्कृतिक दृष्टिकोण से वे अपने क्षेत्र में प्रसाद और प्रेमचंद के समकक्ष रखे जा सकते हैं; क्योंकि उन्होंने भारतीय इतिहास के चरित्रों का विश्लेषण कर उनमें ऐसी प्राण-प्रतिष्ठा की है जो ऐतिहासिक सत्य से ओत-प्रोत होते हुए भी जीवन के स्पन्दन से सजीव है। 'चारुमित्रा' और 'विभूति' में संकलित उनके नाटक इस बात के प्रमाण हैं कि ऐतिहासिक तथ्यों के साथ जीवन का उन्मेषकारी महत्व कहाँ तक प्रतिफलित हो सकता है। इस भारतीय आदर्श के साथ-ही-साथ जीवन की समस्त स्वाभाविकता उनके नाटकों का प्रधान अंग है। यही कारण है कि उनके नाटक अभिनय की दृष्टि से कभी असफल नहीं होते।

डाक्टर वर्मा का क्षेत्र विशेष रूप से ऐतिहासिक और सामाजिक है। इन दोनों विभागों में मनोविज्ञान उसी प्रकार ओत-प्रोत है जैसे किसी वस्त्र के अन्तर्गत कपास। समस्त जीवन को किसी एक घटना में बाँध कर कुतूहलता के साथ चरम-सीमा का निर्माण करना वर्मा जी की अभिनय-कला का मापदंड है। उनके पात्र षट्ऋतुओं की भाँति अपने क्रम और आगमन में नैसर्गिक और स्वाभाविक हैं। घटनाओं में न कोई अनावश्यक पात्र है और न उसका आगमन और प्रस्थान ही बिना यथेष्ट कारण के होता है। कथावस्तु जीवन की किसी घटना से बल संचय करती हुई उस चरम सीमा तक पहुँचती है, जहाँ जीवन का सत्य

अपनी अभिव्यक्ति के लिए व्यग्र हो उठता है।

डा० वर्मा के कथानकों में एक विशेषता और है। भारतीय इतिहास जिन पात्रों के सम्बन्ध में मौन रहा है या अपनी अभिव्यक्ति में स्पष्ट नहीं है, उन पात्रों के स्पष्टीकरण में डा० वर्मा ने अभूतपूर्व कार्य किया है। उदाहरण के लिए 'शिवा' जी और 'कौमुदी-महोत्सव' नाटक लिए जा सकते हैं। इतिहास में शिवाजी के चरित्र के सम्बन्ध में स्पष्ट बात नहीं लिखी है। जिन नाटकीय परिस्थितियों में लेखक ने शिवाजी के चरित्र को पाठकों के समक्ष उपस्थित किया है, वे इस नाटक को देखने से ही स्पष्ट हो सकेंगी। इसी प्रकार 'कौमुदी-महोत्सव' में चन्द्रगुप्त का व्यक्तित्व जो चाणक्य के प्रभाव से उभर नहीं सका था, हमारे नाटककार ने बड़ी कुशलता से व्यक्त किया है।

संक्षेप में यह कहा जा सकता है कि डा० वर्मा भारतीय संस्कृति की पृष्ठभूमि पर चरित्रों के मनोविज्ञान को सँवारने में अत्यन्त कुशल एकांकी नाटककार हैं। संवादों की स्वाभाविकता लेकर ये घटनाओं की इतनी मनोरञ्जक सृष्टि करते हैं कि समस्त कथानक जीवन के एक अनुभव सा ज्ञात होता है। एक संक्षिप्त घटना—एक संक्षिप्त चित्र या रूप लेकर सामने आती है और सूक्ष्म किन्तु गहरी रेखाओं में मनोभावों का रंग भर देती है। व्यङ्ग और विनोद सन्ध्याकालीन बादल की भाँति विविध रंगों की प्रदर्शिनी रखता है और जब कुतूहल की धुँधली छाया में अन्तिम घटना या मनोभाव ज्योत्स्ना की भाँति बरस जाता है, तो समस्त कथावस्तु पर आलोक छा जाता है। पश्चिम की समस्त नाटकीय टेकनीक को भारतीय पद्धति में परिवर्तित करनेवाले ये अकेले सिद्धहस्त नाटककार हैं। एक ही समय में और एक ही दृश्य में समस्त घटना के आरोह-अवरोह की कला में ये अत्यन्त पटु हैं। डा० वर्मा हिन्दी-एकांकी के प्रथम लेखकों में हैं और इस भाँति हिन्दी एकांकी के निर्माण में उनका बड़ा हाथ है। उनकी अपनी टेकनीक है जो सर्वथा मौलिक और महान है।

१—राजरानी सीता

२—समुद्रगुप्त पराक्रमांक

३—सम्राट् विक्रमादित्य

४—औरंगज़ेब की आख़िरी रात

पात्र परिचयः

स्त्री पात्र

राजरानी सीता—महाराज राम की पत्नी
मन्दोदरी—राजा रावण की पत्नी

विचित्रा—
सौदामिनी—
चित्रा—
सुलेखा—
त्रिजटा—
राजा रावण की दासियाँ

पुरुष पात्र

हनुमान—महाराजा राम के दूत
रावण—लंका का अधिपति

स्थान— अशोक वाटिका

[ अशोक वृक्ष के नीचे महारानी सीता शोकमग्न मुद्रा में बैठी हुई हैं। उनके समीप एक दासी, विचित्रा, बैठी है। नेपथ्य में शंख और घंटों की ध्वनि हो रही है। आज रावण ने एक बहुत बड़ा महोत्सव भगवान शंकर के मंदिर में किया है। धीरे-धीरे यह ध्वनि क्षीण होती है और फिर सम्मिलित स्वर में सुनाई पड़ता है : महादेव शंकर की जय !...भगवान त्रिपुरारी की जय !...महाराजाधिराज रावण की जय ! ...यह ध्वनि धीरे-धीरे मंद होती हुई वायु में विलीन हो जाती है। ऐसा ज्ञात होता है जैसे जय-ध्वनि करनेवाले मंदिर से बाहर जा रहे हैं। जय-ध्वनि के वायु में विलीन होते-होते महारानी सीता के कण्ठ से एक गहरी सिसकी निकल उठती है। ]

*विचित्रा* : **महारानी, आज महादेव शंकर के मंदिर में महाराजाधिराज रावण ने दसवाँ उत्सव मनाया है। आपने राजाधिराज रावण की जय नहीं बोली ?** [ महारानी सीता फिर सिसकी भरती हैं और सिसकी भरते हुए करुण शब्दों में कहती हैं ] **महा...राजाधिराज...राम की...जय !**

*विचित्रा* : **महाराजाधिराज राम की जय ! अब भी आपने महाराजाधिराज राम की जय कहना नहीं छोड़ा ? आज दस मास बीत गये। आपको पाने के लिए महाराज ने भगवान शंकर के मंदिर में दस उत्सव किये, आपने दस बार क्या, एक बार भी महाराज रावण की जय नहीं कही ?**

*सीता* : कपट मृग के पीछे महाराज श्रीराम जिस प्रकार धनुष बाण लेकर दौड़े थे—भौंहें कसी हुई थीं, नेत्र कुछ कुछ लाल हो रहे थे,

दृष्टि स्थिर थी, नीचे का होंठ दाँतों से दबा हुआ था, मुख पर कुछ पसीने के बिन्दु झलक रहे थे—ऐसे श्रीराम की शोभा की—ऐसे श्रीराम की जय! एक बार नहीं—दस बार जय!

*विचित्रा* : आप जानती हैं इस हठ का क्या परिणाम होगा?

*सीता* : मैं उस परिणाम के लिए व्याकुल हूँ बहिन! यदि शरीर से श्रीराम के दर्शन न कर सकूँ तो प्राण से ही उनके समीप पहुँच सकूँ! महाराज श्रीराम से जाकर कौन कहे कि तुम अभी तक नहीं आए और सीता तुम्हारे विरह में...[ सिसकियाँ ]

[ तीन दासियों का प्रवेश। इनका नाम क्रमशः सौदामिनी, चित्रा और सुलेखा है। ]

*सौदामिनी* : महारानी, महाराज रावण इधर ही आ रहे हैं। विचित्रा! तू बाहर जाकर महाराज का स्वागत कर।

*विचित्रा* : बहुत अच्छा। [ प्रस्थान ]

*चित्रा* : [ महारानी सीता से ] महारानी, आप सिसकियाँ क्यों भर रही हैं? आज तो उत्सव का दिन है। महाराजा रावण ने आज भगवान शंकर की पूजा कर स्वयं वेद-पाठ किया है।

*सुलेखा* : और पूजा करने के पूर्व महाराज ने आज्ञा की थी कि आज महारानी सीता का शृंगार हो।

*सीता* : जिसके हृदय में राम हैं, उसके शृंगार की आवश्यकता नहीं है।

*सौदामिनी* : राम का स्मरण करते हुए आप थकती नहीं? आज आप इस नाम को भूल जाएँ। इस समय महाराज रावण का नाम सबसे ऊँचा है। ओह, आज महाराज की कितनी भव्य मूर्ति थी: मस्तक पर त्रिपुंड, भौंहों में कितनी कमनीयता, जैसे यज्ञ के धुएँ की काली रेखाएँ हों! नेत्र यज्ञ के धुएँ से कुछ कुछ लाल थे। हाथ में चन्द्रहास तलवार थी। क्यों चित्रा?

*चित्रा* : और जब उन्होंने चन्द्रहास से अपना मस्तक काट कर भगवान शंकर के सामने अर्पण किया तो उनके कटे हुए सिर के मुख पर कितनी मधुर मुस्कान थी !

*सुलेखा* : और चित्रा, कितने आश्चर्य से हम लोगों ने देखा कि कटे हुए मस्तक के नीचे से दूसरा सिर फिर से महाराज के गले पर सुसज्जित हो गया है, यह प्रताप भगवान शंकर का है। क्यों सौदामिनी ?

*सौदामिनी* : महाराज की भक्ति का नहीं है ? वे कितने बड़े भक्त हैं, यह तो सारा संसार जानता है। जब उन्होंने एक बार शंभु सहित सफेद कैलास पर्वत उठाया तो ऐसा मालूम हुआ जैसे आकाश रूपी नीले सरोवर में महाराज के हाथ रूपी कमल पर हँस शोभायमान हो रहा है। बिना ऊँची भक्ति के भला कोई भक्त भगवान शंभु को कैलास पर्वत सहित उठा सकता है ?

*चित्रा* : यह तो महाराज का बल है सौदामिनी, महाराज की शक्ति और शूरवीरता तो इतनी अधिक है कि जब उन्होंने अपने हाथ से अपना सिर काट कर अग्नि में होम किया तो ब्रह्मा के लिखे हुए मस्तक के लेख महाराज ने अपने नवीन मुख से पढ़े। उनमें लिखा हुआ था कि तुम्हारी मृत्यु नर के हाथों से होगी। महाराज अट्टहास कर हँस पड़े। कहने लगे—बूढ़े ब्रह्मा की बुद्धि भी भ्रष्ट हो गई है। जब शक्तिशाली देवता भी मेरे वश में हैं तो नर की शक्ति ही कितनी कि वह मेरे सामने खड़ा हो सके ?

*सौदामिनी* : महारानी सीता, ऐसे शक्तिशाली महाराज की बात स्वीकार करने में तुम्हें संकोच है ?

*सीता* : बड़े से बड़ा जुगनू भी चन्द्रमा की समानता नहीं कर सकता ! [तीव्र स्वर में] मैं महाराज राम के अतिरिक्त किसी का नाम नहीं सुनना चाहती।

*सुलेखा* : महारानी, सावधान ! ऐसा हठ मैंने जीवन में पहली बार देखा। देव-कन्या, यक्ष कन्या, गन्धर्व-कन्या, नर-कन्या, नाग-कन्या ऐसी कितनी ही सुन्दरियों ने महाराज के बाहु-बल पर मोहित हो कर आत्म-समर्पण कर दिया, किन्तु आपने......

*सीता* : [ सोचते हुए धीरे-धीरे ] इनमें कोई विदेह-कन्या नहीं रही ?

[ नेपथ्य में महाराज रावण की जय का घोष ]

*सुलेखा* : महारानी सीता, महाराज की आज्ञानुसार आप अपना शृंगार करें। महाराज आने ही वाले हैं।

*सीता* : क्या महारानी मन्दोदरी के शृंगार से तुम्हारे महाराज रावण को संतोष नहीं हुआ ? अपनी महारानी के शृंगार को छोड़ कर जो दृष्टि पर-नारी के शृंगार की ओर जाती है, वह दृष्टि तुम्हारे महाराज ने आग में होम नहीं की ? [करुण स्वर में] बेचारी मन्दोदरी !...

[ नेपथ्य में फिर महाराजाधिराज रावण की जय। रावण के साथ महादेवी मन्दोदरी और दासी त्रिजटा आती हैं। रावण का प्रवेश करते ही अट्टहास ]

*सौदामिनी* : राजाधिराज और महादेवी की सेवा में प्रणाम स्वीकृत हो।

*चित्रा* : राजाधिराज और महादेवी की सेवा में प्रणाम स्वीकृत हो।

*सुलेखा* : राजाधिराज और महादेवी की सेवा में प्रणाम स्वीकृत हो।

*रावण* : राजाधिराज की सेवा में तुम्हारा अनुराग रहे। संवत्सरों तक तुम राजाधिराज और महादेवी की सेवा करती रहो। तुम्हारी महारानी सीता का शृंगार हुआ ? [ देखकर ] नहीं हुआ ! सौदामिनी, यह शृंगार क्यों नहीं हुआ ? चित्रा, तुमने महारानी को सुसज्जित क्यों नहीं किया ? सुलेखा, तुमने पुष्पों की मालाओं और मोतियों से महारानी के केश क्यों नहीं सजाए ?

*सौदामिनी* : [ नम्रता से ] महारानी की इच्छा नहीं थी।

रावण : [ दुहराते हुए ] महारानी की इच्छा नहीं थी। [ सोच कर ] हाँ, महारानी की इच्छा सर्वोपरि है। त्रैलोक्य-सुन्दरी महारानी सीता की इच्छा का आदर होना चाहिए। अच्छा, जाओ। तुम लोग महारानी सीता को प्रणाम कर यहाँ से जाओ।

तीनों : [ सम्मिलित स्वर में ] महारानी सीता को प्रणाम।

[ सीता कुछ उत्तर नहीं देतीं, दासियों का प्रस्थान ]

रावण : प्रणाम का कुछ उत्तर नहीं दिया महारानी सीता ने! [अट्टहास] ठीक है। कहाँ त्रैलोक्य की शोभा का शृंगार और कहाँ तुच्छ दासियाँ! प्रणाम का उत्तर भी कैसे हो सकता है? हाँ, अगर महादेवी मन्दोदरी प्रणाम करें तो संभवतः उत्तर मिले। [मन्दोदरी की ओर देख कर] महादेवी मन्दोदरी!

मन्दोदरी : महारानी सीता को मन्दोदरी का प्रणाम।

सीता : प्रभु राम अनाथों पर कृपा करें।

[ रावण मुक्त अट्टहास करता है। ]

रावण : यह निष्ठा देखी? महादेवी मन्दोदरी! एक तपस्वी के प्रति यह निष्ठा! संसार में किसी नारी के पास ऐसी निष्ठा नहीं। मैं इसी निष्ठा से प्रभावित हूँ महारानी सीता! किन्तु यह निष्ठा शृंगार के साथ नहीं है। आज तो शृंगार होना चाहिए था। आज के पुण्य पर्व में देवाधिदेव शंकर स्वयं आए थे। महादेवी मन्दोदरी, तुमने भगवान शंकर की छवि देखी थी?

मन्दोदरी : मैं तो आपकी और भगवान शंकर की छवि में कुछ देर तक अंतर भी नहीं देख सकी। यदि उनके हाथ में त्रिशूल और आपके हाथ में चन्द्रहास न होता तो दोनों का स्वरूप एक ही था।

[ रावण अट्टहास करता है। ]

रावण : ठीक है, भक्त और भगवान में एकरूपता तो होनी ही चाहिए।

किन्तु आज उनकी मुद्रा कुछ उदास थी। संभवतः इसलिए कि महारानी सीता ने श्रृंगार नहीं किया। [ सीताजी से ] महारानी, आपकी मलीनता का क्षोभ देवाधिदेव शंकर को भी होता है। आपको आज श्रृंगार करना चाहिए।

[ सीता सिसकियाँ भरती है। ]

*रावण* : ये आंसू...! ये आँसू ! ये तो आपके सौंदर्य के अनुरूप नहीं हैं, महारानी सीता ! और आपके सिर पर केशों की एक ही वेणी, यह मैली साड़ी, ये भूमि पर गड़े हुए नेत्र, यह उदासी ! जैसे चन्द्र के साथ अन्धकार हो। क्यों महादेवी ? चन्द्र के साथ अन्धकार कैसे निवास करता है ?

*मन्दोदरी* : चन्द्र के साथ नहीं, चन्द्र के भीतर अंधकार निवास करता है, महाराज !

*रावण* : यह अंधकार नहीं है, महादेवी ! यह तो मेरा आतंक है जो चन्द्रमा सदैव अपने हृदय पर लिये फिरता है। संसार के लोग उसे कलंक कहते हैं। किन्तु वह चन्द्र के हृदय में राजाधिराज रावण का भय है; आतंक है। पर इस समय जाने दो इन बातों को। मुझे तो इन नेत्रों से त्रैलोक्य के सौंदर्य को देखना है, महारानी सीता !. ... [सीता मौन रहती है] आह सौंदर्य में वाणी नहीं है, पुष्प में सुगन्धि नहीं है, चन्द्रमा में किरण नहीं है। मैंने सारे भूमंडल का पर्यटन किया, स्वर्ग के देवताओं को जीता, पातालपुरी के नागों को अधीन किया, किन्तु ऐसा दिव्य सौंदर्य कहीं नहीं देखा ! अभी तक मैं समझता था कि मेरी महादेवी ही सौंदर्य की स्वामिनी हैं, किन्तु आज...

*मन्दोदरी* : महाराज, आप मुझे व्यर्थ आदर दे रहे हैं।

*रावण* : तब महादेवी, तुम भी यह स्वीकार करती हो कि महारानी सीता तुमसे अधिक सुन्दरी हैं ?

मन्दोदरी : मैं इसे स्वीकार करती हूँ, महाराज !

रावण : तब तो महादेवी, तुम्हें महारानी सीता की सेवा करनी चाहिए। [ सीताजी से ] सुनिए महारानी सीता ! यदि आप एक बार भी मुझ पर कृपालु हो जावें तो मैं महादेवी मन्दोदरी से लेकर सभी रानियों को आपकी अनुचरी बना दूँगा। बोलिए, आप महादेवी मन्दोदरी की सेवा स्वीकार करेंगी ?

सीता : महादेवी मन्दोदरी, मैं आपसे केवल एक तृण चाहती हूँ।

रावण : तृण ! केवल तृण ? क्यों ? किसलिए ? महादेवी इन्हें एक सोने का तृण लाकर दो। महारानी उससे अपनी स्वीकृति लिखेंगी। साथ ही काले पत्थर की एक कसौटी भी। कसौटी पर वह स्वर्ण-रेखा जैसे अंधकार पर सूर्य की किरण के समान होगी। वही महारानी की कृपा की स्वीकृति होगी !

सीता : नहीं महादेवी, मैं केवल भूमि का तृण चाहती हूँ।

रावण : यह किस लिए ?

मन्दोदरी : मैं जानती हूँ महाराज, किस लिए। क्या महारानी सीता की इच्छा पूरी की जाय ?

रावण : उनकी इच्छा सर्वोपरि है। तृण को वे मेरे सामने रख कर ही बातें करें। मुझे इसमें कोई आपत्ति नहीं।

मन्दोदरी : [ तृण तोड़ कर देती है ] यह लीजिए।

सीता : [ तृण लेते हुए ] धन्यवाद, महादेवी !

रावण : महारानी, मैं अपने प्रस्ताव की स्वीकृति चाहता हूँ। मैं कबसे महादेवी मन्दोदरी को आपकी सेवा में नियोजित कर दूँ ?

सीता : एक स्त्री का अपमान करने के बाद दूसरी स्त्री के अपमान करने का प्रस्ताव ! इस मूर्खता के संबंध में मैं क्या कहूँ ! क्या वेदों का पाठ करने वाले पंडित के ज्ञान की यह विडंबना नहीं है ?

*रावण* : महारानी सीता ! [ तीव्र स्वर से ] महाराज रावण का अपमान करने की शक्ति किसी में नहीं है।

*सीता* : किस रावण का अपमान ? उस रावण का जो प्रभु के दूर चले जाने पर सूने आश्रम से मुझे हरण कर लाया है ? उस रावण का जो संन्यासी का वेश रख कर आया और चोर बन कर गया ? उस रावण का जो भिक्षा माँग कर संसार के समस्त भिक्षुकों को लज्जित कर गया ? आज वही रावण अपने अपमान की बात कर रहा है ! उस रावण ने भिक्षुकों तक का अपमान किया है।

*मन्दोदरी* : महारानी सीता, शान्त हो !

*रावण* : महादेवी मन्दोदरी, तुम रावण को शान्त नहीं करतीं ? आज पिछले दस महीनों से वह तिल-तिल कर जल रहा है। उसने देवाधिदेव शंकर के दस महोत्सव किए हैं, दस बार प्रार्थनाएँ की हैं कि महारानी सीता मुझ पर अनुकूल हों, किन्तु न शंकर ने ही स्वीकृति दी और न महारानी सीता ने ही। मैंने दस महीनों से कुबेर की भेंट स्वीकार नहीं की, ब्रह्मा के कंठ से वेद-पाठ नहीं सुना, सूर्य को सभा में नहीं आने दिया, चन्द्रमा की अमृत-वाणी नहीं सुनी, सारे वैभव छोड़ दिए ! एकमात्र इसलिए कि महारानी सीता एक बार कृपापूर्वक मेरी ओर मुख करें; किन्तु आज तक मैं इस सुख से वंचित रहा। मैं कितना अशान्त हूँ, यह अग्नि की लपटों से पूछो, लंका की सीमा पर गर्जना करते हुए सागर से पूछो ! इसे तुम नहीं जान सकतीं, महादेवी !

*मन्दोदरी* : जानती हूँ महाराज, किन्तु यदि आपकी इच्छा पर सारे वैभव आपने छोड़ दिए हैं, ब्रह्मा, कुबेर, सूर्य और चन्द्र आपके दर्शन का सम्मान न पावें, तो इसमें उनका क्या दोष ? दोष तो आपकी इच्छा का है।

*रावण* : तुम भी सीता से सहानुभूति रखती हो महादेवी ? मैं प्रमाद

की ओर से आँख बंद कर सीता को ही निर्भीक और निडर बनाती हो ?

सीता : महाराज राम के बल से कौन निर्भीक और निडर नहीं है ? उनके प्रताप के सामने तुम्हारा प्रताप क्या है ? क्या जुगनुओं का प्रकाश कभी सूर्य के प्रकाश की समानता कर सकता है और उस प्रकाश से क्या कभी कमलिनी खिल सकती है ? ऐसे व्यक्ति का प्रताप——

रावण : [ अट्टहास करते हुए ] मेरा प्रताप ! महारानी सीता ! जिसके पुत्र ने सुरेश्वर इन्द्र को जीत कर इन्द्रजीत का नाम और यश पाया है उसके प्रताप के सम्बन्ध में आपको शंका है ? महादेवी, समझाओ सीता को कि मैं क्या हूँ ! त्रैलोक्य में मेरी शक्ति से लड़ने का साहस किसमें हो सकता है ! जिसके हृदय में दंडी, मुंडी और जटाधारी ही निवास करते हैं उस निर्गुणी .....

सीता : [ बीच ही में ] चुप रह दुष्ट ! क्या तुझे लज्जा नहीं आती कि मुझे एकान्त में पाकर हरण करता है और अपनी शक्ति का आडंबर मुझे दिखलाना चाहता है ? अन्यायी भी कहीं शक्तिशाली हो सकता है, पापी भी कहीं भक्त हो सकता है, कायर भी कहीं शूरवीर हो सकता है ? जिसने अपनी सारी लज्जा खो दी है वह अपने सम्मान की बात किस मुख से कह सकता है ? जिसके सामने संन्यासी, चोर, भिक्षुक और कायर में अंतर नहीं है, वह रावण... वह रावण प्रभु राम से......

रावण : [ बीच ही में चिल्लाकर ] सीता......

सीता : [ मन्दोदरी से ] महादेवी ! आज मुझे जीवन के अंतिम क्षण दीख रहे हैं। आप यहाँ से चली जावें तो अच्छा है।

मन्दोदरी : [ रावण से ] महाराज ! नारी पर बल-प्रयोग करना अन्याय है।

*रावण* : महादेवी, मैं तुमसे नीति की शिक्षा नहीं ले रहा हूँ। रावण भगवान शंकर को छोड़कर किसी को अपना गुरु नहीं मानता। यदि तुम्हारी इच्छा हो तो तुम यहाँ से जा सकती हो।

*मन्दोदरी* : मैं महाराज को अन्याय करने से रोकूँगी।

*रावण* : [ तीव्रता से ] मुझे न्याय या अन्याय करने से कौन रोक सकता है ?

*सीता* : भगवान राम के बाण ! जब वे तेरे सिरों को काट कर भगवान के निषंग में प्रवेश करेंगे तो महात्मा लक्ष्मण उनसे पूछेंगे कि अन्यायी के रक्त का स्वाद कैसा है, तब ये बाण......

*रावण* : [ बीच ही में क्रोध से ] बाण नहीं, यह कृपाण ! देखो, यह चन्द्रहास [ तलवार निकालता है ] मेरे अपमान करने वाले के शरीर में यही चन्द्रहास एक क्षण में चमक कर मेरे सम्मान का आदर्श त्रैलोक्य में स्थापित करता है ! यह चन्द्रहास ! देखती हो ? इसने कितने अपराधियों के सिर काट कर सारे ब्रह्मांड में बिखरा दिए हैं। सिरों की तरह असंख्य तारों को बिखरा कर दूज का चन्द्र चन्द्रहास का अभिनय करता है। देखो, इस तारों भरी रात को और इस चन्द्रहास को। मेरी भौंह के संकेत पर न चलनेवाले को चन्द्रहास की धार पर चलना पड़ता है।

*सीता* : [ गहरी साँस लेकर ] चन्द्रहास ! श्याम कमलों की माला के समान प्रभु की भुजा ! मेरे कंठ की यही शोभा है। या तो प्रभु की भुजा हो या यह चन्द्रहास हो। चन्द्रहास ! चन्द्र का शीतल हास ! प्रभु के विरह में उठी हुई ज्वाला को तू क्यों नहीं शान्त कर देता ? तेरी धार कितनी शीतल है, कितनी तीक्ष्ण है ! मेरे इस दुःख को दूर कर दे। तू अभी तक मृत्यु का दूत है, मेरे लिए जीवन का देवदूत बन जा !

रावण : [ चिल्ला कर ] तब तैयार हो ! चन्द्रहास ! तुझे भी ऐसा शरीर न मिला होगा। तैयार हो। वायु को काटता हुआ आकाश में चन्द्रमा की तरह उठ जा और उल्कापात की तरह इस शरीर पर गिर......

मन्दोदरी : [ बीच में उठ कर और विह्वल होकर ] महाराज, महाराज, यह नहीं हो सकता ! पुरुष नारी का इस प्रकार वध करे ! यह नहीं हो सकता ! यह अन्याय है ! यह नहीं हो सकता ! पहले मेरा वध कीजिए ...मेरा वध...मेरा वध...

सीता : [ दुःख से ] महादेवी, यह क्या ?...

मन्दोदरी : [ शीघ्रता से ] नहीं, नहीं, महारानी सीता ! [ रावण से ] महाराज, पहले मेरा वध कीजिए। यह अन्याय मैं अपने सामने नहीं होने दूँगी। मैं आपको पाप में नहीं पड़ने दूँगी।

रावण : [ जोर से साँस लेता हुआ ] अरे, यह क्या ? भगवान शंकर की भी स्वीकृति नहीं ! मेरा त्रिपुंड गीला हो गया ! उस त्रिपुंड पर भगवान शंकर के आँसू गिर पड़े ! प्रभु, प्रभु...मेरे शत्रु पर तुम्हारी इतनी करुणा क्यों ? तुम्हारी इतनी अनुकंपा क्यों ? तुम कैसे मेरे भगवान हो ! भक्त की इच्छा के प्रतिकूल ! तुम्हारी तो कभी ऐसी बान नहीं थी ?...प्रभु शंकर ! मुझे बल दो कि मैं शत्रु से लड़ सकूँ ! चन्द्रहास से न सही तो अपनी नीति से ही लड़ सकूँ ! जिस प्रकार तुम मेरे सभी कार्यों में सहायक हो उस प्रकार इस कार्य में क्यों नहीं होते ? लेकिन मैं लड़ूँगा।

[ प्रकट ] महादेवी मन्दोदरी, तुम्हारे कहने से मैं इस मास भी सीता को छोड़ता हूँ। एक मास क्षमा की अवधि और रहेगी। मैं ग्यारहवाँ महोत्सव मनाऊँगा। ग्यारहों रुद्र उसके साक्षी होंगे और यदि उस उत्सव पर सीता ने मेरा कहना नहीं माना तो फिर यही चन्द्रहास !

...यही चन्द्रहास होगा और उसके सामने होगी सीता...सीता... यही सीता जो मेरे आराध्यदेव द्वारा भी बचाई जा रही है। कहाँ हो शंकर ? आज तुम्हारा भक्त अपमानित हो गया। [ शीघ्रता से बाहर जाता है। बाहर जाते-जाते शब्द धीमें होते जाते हैं। ] इस अपमान का बदला ......महाराजाधिराज रावण के अपमान...का... बदला.......

*मन्दोदरी* : मैं भी जा रही हूँ महारानी सीता ! पतिदेव रुष्ट हो गए। यह त्रिजटा दासी तुम्हारे समीप रहेगी।

[ मन्दोदरी जाती है और सीता फिर एक बार सिसकी भरती हैं। ]

*सीता* : [ चिंतित स्वरों में ] एक मास और . ग्यारहवाँ उत्सव... ग्यारह रुद्रों की साक्षी...क्यों नहीं आज ही उस दुष्ट ने मुझे इस विरह दुःख से मुक्त कर दिया ? एक मास और...कैसे सहूँ ! प्रभु के विरह में एक एक दिन युग के समान बीत रहा है, उस पर अभी एक मास की लंबी अवधि और है। [ सिसकी लेकर ] प्रभु, अब मैं जीवित नहीं रहूँगी। मैं जीवित नहीं रहना चाहती। तुम्हारी होकर तुमसे इतनी दूर हूँ, एक एक क्षण मुझे चन्द्रहास की धार से भी अधिक तीक्ष्ण ज्ञात होता है। हाय मेरा जीवन नष्ट क्यों नहीं हो जाता ? मेरे ही कारण मेरे प्रभु को व्यंग सुनने पड़ते हैं। मेरे ही कारण संसार देख रहा है कि मैं प्रभु की हूँ और प्रभु अभी तक नहीं आए। मैं कितनी अभागिनी...[ सिसकियाँ ]

*त्रिजटा* : महारानी, आप दुःख न करें। आपकी सेवा के लिए मैं तैयार हूँ। मैं त्रिजटा हूँ। आपकी आज्ञाकारिणी सेविका—

*सीता* : [ विह्वल होकर ] त्रिजटा, तुम मेरी सेवा करोगी तो यही सेवा करो कि लकड़ियाँ लाकर मेरे लिए चिता बना दो और उसमें आग लगा दो। अब प्रभु राम का यह विरह मुझे सहन नहीं होता। राम

के विरह की ज्वाला से चिता की ज्वाला शीतल होगी। मैं कहाँ तक दुष्ट रावण के दुर्वचन सुनूँ! मैं प्रभु राम के शत्रु को अपनी आँखों के सामने कैसे देखूँ! मेरे प्रेम को सार्थक करो और मुझे चिता में जल जाने दो। मैं अपने हृदय की वेदना कैसे कहूँ?

त्रिजटा : महारानी, आप इतनी दुखी क्यों होती हैं? प्रभु राम आपका उद्धार अवश्य करेंगे।

सीता : [ चौंक कर ] क्या कहा? फिर से कहो, देवी, फिर से कहो—प्रभु राम...प्रभु राम..

त्रिजटा : हाँ, हाँ, प्रभु राम आपका उद्धार अवश्य करेंगे। आपने ही तो कहा था कि प्रभु राम के बाण......

सीता : [ विह्वल होकर ] हाँ, कहती जाओ, देवी, कहती जाओ...मैं प्रभु की बात सुनना चाहती हूँ।

त्रिजटा : यही तो आपने कहा था कि भगवान राम के बाण जब रावण के सिरों को काट कर भगवान के निषंग में प्रवेश करेंगे तो महात्मा लक्ष्मण उनसे पूछेंगे कि अन्यायी के रक्त का स्वाद कैसा है?

सीता : किन्तु यह कब होगा, देवी त्रिजटा?

त्रिजटा : भगवान राम की कृपा होने में विलंब नहीं लगती।

सीता : सच है देवी, किन्तु यदि एक मास से अधिक विलंब हुआ तो दुष्ट रावण मुझे मार डालेगा और मैं प्रभु के दर्शन भी न कर पाऊँगी, इससे अच्छा तो यही है कि तुम मुझे अभी ही चिता में जल जाने दो।

त्रिजटा : यह संभव नहीं है महारानी, फिर रात आधी से अधिक व्यतीत हो गई है। अब किसके घर आग मिलेगी? सभी लोग भोजन कर सो रहे होंगे।

सीता : [ आह भर कर ] आह, यह भी संभव नहीं। फिर सहूँ प्रति-

...यही चन्द्रहास होगा और उसके सामने होगी सीता...सीता... यही सीता जो मेरे आराध्यदेव द्वारा भी बचाई जा रही है। कहाँ हो शंकर ? आज तुम्हारा भक्त अपमानित हो गया। [ शीघ्रता से बाहर जाता है। बाहर जाते-जाते शब्द धीमें होते जाते हैं। ] इस अपमान का बदला .....महाराजाधिराज रावण के अपमान...का... बदला.......

*मन्दोदरी* : मैं भी जा रही हूँ महारानी सीता ! पतिदेव रुष्ट हो गए। यह त्रिजटा दासी तुम्हारे समीप रहेगी।

[ मन्दोदरी जाती है और सीता फिर एक बार सिसकी भरती हैं। ]

*सीता* : [ चिंतित स्वरों में ] एक मास और . ग्यारहवाँ उत्सव... ग्यारह रुद्रों की साची...क्यों नहीं आज ही उस दुष्ट ने मुझे इस विरह दुःख से मुक्त कर दिया ? एक मास और...कैसे सहूँ ! प्रभु के विरह में एक एक दिन युग के समान बीत रहा है, उस पर अभी एक मास की लंबी अवधि और है। [ सिसकी लेकर ] प्रभु, अब मैं जीवित नहीं रहूँगी। मैं जीवित नहीं रहना चाहती। तुम्हारी होकर तुमसे इतनी दूर हूँ, एक एक क्षण मुझे चन्द्रहास की धार से भी अधिक तीक्ष्ण ज्ञात होता है। हाय मेरा जीवन नष्ट क्यों नहीं हो जाता ? मेरे ही कारण मेरे प्रभु को व्यंग सुनने पड़ते हैं। मेरे ही कारण संसार देख रहा है कि मैं प्रभु की हूँ और प्रभु अभी तक नहीं आए। मैं कितनी अभागिनी...[ सिसकियाँ ]

*त्रिजटा* : महारानी, आप दुःख न करें। आपकी सेवा के लिए मैं तैयार हूँ। मैं त्रिजटा हूँ। आपकी आज्ञाकारिणी सेविका—

*सीता* : [ विह्वल होकर ] त्रिजटा, तुम मेरी सेवा करोगी तो यही सेवा करो कि लकड़ियाँ लाकर मेरे लिए चिता बना दो और उसमें आग लगा दो। अब प्रभु राम का यह विरह मुझे सहन नहीं होता। राम

के विरह की ज्वाला से चिता की ज्वाला शीतल होगी। मैं कहाँ तक दुष्ट रावण के दुर्वचन सुनूँ! मैं प्रभु राम के शत्रु को अपनी आँखों के सामने कैसे देखूँ! मेरे प्रेम को सार्थक करो और मुझे चिता में जल जाने दो। मैं अपने हृदय की वेदना कैसे कहूँ?

त्रिजटा : महारानी, आप इतनी दुखी क्यों होती हैं? प्रभु राम आपका उद्धार अवश्य करेंगे।

सीता : [ चौंक कर ] क्या कहा? फिर से कहो, देवी, फिर से कहो— प्रभु राम...प्रभु राम ..

त्रिजटा : हाँ, हाँ, प्रभु राम आपका उद्धार अवश्य करेंगे। आपने ही तो कहा था कि प्रभु राम के बाण......

सीता : [ विह्वल होकर ] हाँ, कहती जाओ, देवी, कहती जाओ...मैं प्रभु की बात सुनना चाहती हूँ।

त्रिजटा : यही तो आपने कहा था कि भगवान राम के बाण जब रावण के सिरों को काट कर भगवान के निषंग में प्रवेश करेंगे तो महात्मा लक्ष्मण उनसे पूछेंगे कि अन्यायी के रक्त का स्वाद कैसा है?

सीता : किन्तु यह कब होगा, देवी त्रिजटा?

त्रिजटा : भगवान राम की कृपा होने में विलंब नहीं लगती।

सीता : सच है देवी, किन्तु यदि एक मास से अधिक विलंब हुआ तो दुष्ट रावण मुझे मार डालेगा और मैं प्रभु के दर्शन भी न कर पाऊँगी, इससे अच्छा तो यही है कि तुम मुझे अभी ही चिता में जल जाने दो।

त्रिजटा : यह संभव नहीं है महारानी, फिर रात आधी से अधिक व्यतीत हो गई है। अब किसके घर आग मिलेगी? सभी लोग भोजन कर सो रहे होंगे।

सीता : [ आह भर कर ] आह, यह भी संभव नहीं। फिर सहूँ प्रति-

दिन की तीक्ष्ण बातें, रात दिन, दिन रात।

*त्रिजटा* : देवी सीता, आप धैर्य रक्खें ! मैंने एक स्वप्न देखा है कि आपका उद्धार होगा !

*सीता* : देवी, आपके वचनों से मुझे धैर्य मिलता है, क्योंकि आप भी प्रभु राम के चरणों में प्रेम रखती हैं।

*त्रिजटा* : मैं किस योग्य हूँ महारानी, कि प्रभु राम के चरणों में प्रेम कर सकूँ ! यदि मेरे सिर की—जटाओं में आजन्म राम नाम की—नाम के अक्षरों की—र अ और म की रेखाएँ बनी रहें, तो इससे बड़ा सौभाग्य मेरा क्या होगा ?

*सीता* : मेरी विपत्ति की सहायिका देवी, तुम धन्य हो !

*त्रिजटा* : धन्य तो मैं तब होऊँगी जब महारानी, आपका उद्धार हो जायगा और मुझे विश्वास है कि दुर्भाग्य के बादल प्रभु की कृपा की किरणों को नहीं रोक सकते।

*सीता* : तुम्हारा विश्वास अमर रहे !

*त्रिजटा* : अच्छा महारानी, अब आप विश्राम कीजिए। रात थोड़ी ही रह गई है। अब मैं जाऊँगी। आप सो जाइए।

*सीता* : मैं क्या सोऊँगी ! मेरी शैया पर तो दुर्भाग्य ने काँटे बिछा दिए हैं, किन्तु तुम जाओ, तुम सोओ।

*त्रिजटा* : प्रणाम करती हूँ, महारानी !

*सीता* : प्रभु राम अनाथों पर कृपा करें।

[ त्रिजटा का प्रस्थान ]

*सीता* : [ गहरी साँस लेकर ] यह सहायिका भी चली गई ! विधाता मेरे कितना प्रतिकूल है। माँगने से आग भी नहीं मिलती, जिससे मैं चिता में जल जाऊँ ! मेरे हृदय की आग ही बाहर निकल आए तो मैं अपने को धन्य समझूँ। मैं अपना शरीर जलाना चाहती हूँ,

किन्तु मन ही जल कर रह जाता है। [ कुछ देर ठहर कर ] रात आधी से अधिक बीत चुकी है! सब लोग सो रहे हैं। साँसों के आने-जाने का शब्द सुनाई पड़ रहा है। ..मैं क्या करूँ! भगवान राम न जाने कहाँ होंगे। किस वृक्ष के नीचे बैठ कर मेरे विरह में दुखी होते होंगे! कंचनमृग का चर्म लाने का आग्रह करने से पहले मैंने उन्हें माला गूँथ कर पहिनायी थी। वह इस समय भी उनके गले में पड़ी होगी, उसके फूल मेरी ही तरह मुरझा गए होंगे, किंतु फूल मुझसे अधिक भाग्यशाली हैं, क्योंकि मुरझाने पर भी वे प्रभु राम के हृदय से लगे हुए हैं और मैं यहाँ मुरझाई हुई दुष्ट रावण की अशोकवाटिका में हूँ। [ सिसकी भरती है ] प्रभु राम मुझे क्षमा करो! मैंने कंचनमृग का चर्म ही क्यों माँगा? तुमने मृग की ओर देख कर अपना परिकर बाँधा, हाथ में धनुष सँभाल कर तीक्ष्ण बाण की नोक को गहरी दृष्टि से परखा। बाण की ओर देखते हुए तुमने लक्ष्मण को रक्षा का भार सौंपा और तीव्र गति से कंचनमृग के पीछे दौड़ पड़े......संसार जिनके पीछे दौड़ता है, वे मेरे प्रभु कंचनमृग के पीछे दौड़े...मेरे कारण...ओह प्रभु तुम कैसे हो और मैं कैसी हूँ! आज मेरा कष्ट कञ्चनमृग बन जाता और तुम उसके पीछे दौड़ते! यह कष्ट मैं कैसे सहूँ? लक्ष्मण, तुम्हारा कुछ दोष नहीं। तुम कुटी से चले गए। मुझे क्षमा करो। प्रभु को समझा दो कि सारा दोष सीता का है। इसीलिए आज मेरे समीप कोई नहीं है। [ पेड़ के पत्तों के हिलने का शब्द ] वायु बह कर निकल जाती है, एक क्षण रुक कर मेरा संदेसा प्रभु के पास नहीं ले जाती। आकाश में इतने अंगारे फैले हुए हैं, इनमें से कोई भी तो नीचे गिर जाता! यह चन्द्रमा भी ज्वालाओं से जल रहा है। वह एक लपट नीचे की ओर फेंक दे तो मैं उस आग में जल जाऊँ! क्या मैं

इतनी अभागिनी हूँ कि चन्द्रमा की एक लपट भी पाने की अधिकारिणी नहीं? वृक्ष अशोक, तुम्हीं मुझ पर दया करो। अपने नाम को सार्थक करते हुए मुझे भी अशोक बना दो। मेरा शोक दूर कर दो। तुम्हारे नये नये पत्ते आग की तरह लाल हैं। इन्हीं से अग्नि-कण बरसा कर मेरे शरीर का अन्त कर दो। प्रभु राम! तुम्हारे विरह में जल कर भी आज मैं जीवित हूँ! मेरे जीवन को... धिक्कार...है...[ सिसकियाँ ]

[ इसी समय श्री हनुमान जी अशोक वृक्ष से श्रीराम की मुद्रिका नीचे गिरा देते हैं। मुद्रिका के गिरने का शब्द होता है। ]

*सीता* : [ चौंक कर ] यह कैसा शब्द? क्या आकाश से कोई तारा गिरा, या अशोक वृक्ष ने मेरे जलने के लिए अंगार डाल दिया है......? [ देख कर ] वैसी ही तो कुछ चमक है। देखूँ, [सीताजी उठ कर मुद्रिका उठाती हैं ] यह क्या? यह तो मुद्रिका है! यह मुद्रिका किसकी है...? अरे, इस पर तो राम-नाम अंकित है! ओह, यह मुद्रिका तो प्रभु राम की है...! किन्तु यह यहाँ कैसे? यह यहाँ कैसे आई? इसे कौन लाया? यह तो श्रीराम के हाथों में मैंने पहनाई थी। उनसे कभी एक क्षण दूर नहीं हुई। फिर यह मुद्रिका यहाँ कैसे...? प्रभु राम, तुम कहाँ हो? किसी शत्रु ने तो...नहीं, नहीं, यह नहीं हो सकता, यह नहीं हो सकता। भगवान् राम को कौन जीत सकता है? वे तो अजेय हैं, फिर यह मुद्रिका...मुझे छलने के लिए किसी ने माया से तो इसे नहीं बना दी? किन्तु माया से, त्रिभुवन की माया से यह बनाई भी कैसे जा सकती है? नहीं, नहीं, यह मुद्रिका उन्हीं की है। मेरे प्रभु राम की है। मुद्रिके बोल, तू यहाँ कैसे आई? श्रीराम और लक्ष्मण कुशलपूर्वक तो हैं? तूने राम को कैसे छोड़ दिया? ओह, मेरे राम

को सब छोड़ देते हैं ! नगर से चलते समय नगर-लक्ष्मी ने उन्हें छोड़ दिया, वन के बीच में मैंने उन्हें छोड़ दिया और अब आज से अब मेरी दिशा के मार्ग में तूने उन्हें छोड़ दिया ! अब आज से नारियों पर कौन विश्वास करेगा ? मेरे राम की मुद्रिका......

[ श्री सीताजी सिसकियाँ लेती हैं, इसी समय अशोक वृक्ष पर से श्री हनुमान के शब्द ]

रघुकुल-मणि रामचन्द्र, दशरथ-सुत रामचन्द्र, सीतापति रामचन्द्र, वानर-प्रिय रामचन्द्र ।

*सीता* : [ आश्चर्य से चौंक कर ] यह कौन ?

*हनुमान* : श्री रामचन्द्र के चरण स्पर्श से अहल्या पवित्र हो गई, श्री रामचन्द्र के हाथों से शिव-धनुष तिनके के समान टूट गया, श्री रामचन्द्र की कृपा से चित्रकूट भी साकेत बन गया, श्री रामचन्द्र की शक्ति से खरदूषण का विनाश हुआ, श्री रामचन्द्र की भक्त-वत्सलता से जटायु ने परम गति प्राप्त की, श्री रामचन्द्र के अनुग्रह से सुग्रीव ने अपना खोया हुआ राज्य प्राप्त किया और श्री रामचन्द्र की कृपा से मुझे उनके चरणों की भक्ति ! [कंठ गद्गद् हो जाता है।]

*सीता* : जिसने मेरे कानों में इस अमृत-वाणी की वर्षा की है वह मेरे सामने प्रकट हो ।

[ अशोक वृक्ष से कूदकर श्री हनुमान श्री सीताजी के सामने आते हैं और प्रणाम करते हैं, श्री सीताजी आश्चर्य-चकित हो मुख फेर कर बैठ जाती हैं । ]

*हनुमान* : मातुश्री सीता ! मेरे सादर प्रणाम स्वीकार हो । मैं करुणा-निधान श्रीराम की शपथ लेकर कहता हूँ कि मैं श्रीराम का दूत हनुमान हूँ । आप मुझसे मुख फेर कर न बैठें । मैं पुत्र की भाँति आपके दर्शन करना चाहता हूँ; मैं ही यह मुद्रिका लाया हूँ । प्रभु

राम ने मुझे आपकी सेवा में भेजा है, आप मुझे श्रीराम-दूत मान लें, इसीलिए उन्होंने मुझे यह मुद्रिका देने की कृपा की।

*सीता* : नर और वानर का साथ कैसे संभव है ?

*हनुमान* : मातुश्री ! दुष्ट रावण ने जब आपका हरण किया तो आपने अपने कुछ वस्त्र और आभूषण नीचे फेंक दिए थे। वे वानरराज सुग्रीव को प्राप्त हुए। मैं वानरराज सुग्रीव का सहायक हूँ। जब लक्ष्मण सहित श्रीराम आपको खोजते हुए उस स्थान पर आए तो दोनों में मित्रता हुई। सुग्रीव की रक्षा के लिए श्रीराम ने उसके भाई, बालि, का वध किया, फिर सुग्रीव की सहायता से श्रीराम ने आपकी खोज में असंख्य वानर भेजे। मैं राम-दूत हनुमान हूँ, मातुश्री।

*सीता* : तुम्हारे वचनों पर मुझे विश्वास होता है। तुम मन, वचन और कर्म से प्रभु राम के दास हो। कहो, मेरे प्रभु राम, कैसे हैं और वीर लक्ष्मण कैसे हैं ? मेरे प्रभु तो इतने कोमल हृदय वाले हैं, करुणासिंधु हैं, उन्होंने कैसे इतनी निष्ठुरता की कि अभी तक नहीं आए ? क्या कभी वे मेरा स्मरण करते हैं ? उन्होंने मुझे बिलकुल ही भुला दिया ! हाय, उन्होंने मुझे बिलकुल ही भुला दिया !

*हनुमान* : नहीं मातुश्री, वे आपको कभी नहीं भूल सके, वे तो आपका सदैव स्मरण करते हैं। वे सब तरह से कुशल हैं, यदि उन्हें दुःख है तो केवल आपका ही दुःख है। वीर लक्ष्मण भी सकुशल हैं। आप किसी प्रकार की चिन्ता न करें। आपके प्रति प्रभु राम के हृदय में जो प्रेम है, उसकी थाह नहीं ली जा सकती !

*सीता* : क्या कभी मेरे नेत्र उनके सुंदर श्याम शरीर को देख कर शीतल होंगे ? ओह, मैं कितनी अभागिनी हूँ !

*हनुमान* : मातुश्री, प्रभु राम जिनका स्मरण करते रहते हैं, उनके लिए

